मे आप भी सहयोग प्रदान करे। श्री मेहता ने लम्बे भाषणो को शांति और धैर्य से सुनने के लिए सभी के प्रति आभार प्रकट किया।

समारोह-समापन से पूर्व श्री डागरिया पुन मच पर आग्रहवश आये और उन्होने 'महावीर के बेटो' शीर्षक अपने ओजस्वी गीत से सत्र में उत्साह भर दिया।

जयघोषो के साथ यह अनूठा कार्यक्रम सानन्द सम्पन्न हुआ।

**श्री अमर जैन मेडिकल रिलीफ सोसाइटी :**

२१-१-७८ को प्रातः कार्यसमिति के सदस्यो ने चौडा रास्ता स्थित श्री अमर जैन मेडिकल रिलीफ सोसाइटी द्वारा सचालित चिकित्सालय देखा। श्री उमरावमल चोरडिया ने सोसाइटी की गतिविधियो की सक्षिप्त जानकारी प्रस्तुत की। एतद् विषयक साहित्य भी वितरित किया गया। सभी सदस्य सुव्यवस्था से प्रमुदित हुए।

**सन्तोकबा दुर्लभजी अस्पताल :**

दिनाक २२ जनवरी को प्रात. कार्यसमिति के प्रमुख सदस्य सन्तोकबा दुर्लभजी अस्पताल देखने गये। अस्पताल और उसकी सुव्यवस्था देखकर सभी प्रसन्न हो उठे। यह जानकर सभी हर्ष मिश्रित आश्चर्य से भर गये कि श्री खेलशकर भाई नित्य नियमित समय इस अस्पताल के व्यवस्था-कार्यों के सम्पादन हेतु देते हैं।

**महावीर इन्टरनेशनल**

दिनाक २२-१-७८ को दोपहर मे महावीर इन्टरनेशनल के अध्यक्ष श्री जगन्नाथसिह मेहता ने एक विशेष बैठक मे कार्यसमिति के सदस्यो को सस्था के उद्देश्यो, प्रवृत्तियो एव कार्यों की जानकारी दी। मत्री श्री डी० बी० राय व अन्य सदस्यो ने भी अपने विचार रखे।

इस प्रकार यह द्विदिवसीय आयोजन बडा सफल, भव्य और प्रेरक रहा।

षष्ठ खण्ड



# विज्ञापन

विज्ञापन-सहयोग हेतु सभी प्रतिष्ठानो एव महानुभावो के प्रति

हार्दिक आभार

दृष्टि जब सम होती हैं अर्थात् उसमें भेद नहीं होता, विकार नहीं होता और अपेक्षा नहीं होती, तब उसकी नजर में जो आता है वह न तो राग या द्वेष से कलुषित होता है और न स्वार्थभाव से दूषित ।

—आचार्य श्री नानेश

> जिस प्रकार मुझ को दुःख प्रिय नहीं है, उसी प्रकार सभी जीवों को दुःख प्रिय नहीं है जो ऐसा जानकर न स्वयं हिंसा करता है न किसी से हिंसा करवाता है वह समत्वयोगी ही सच्चा श्रमण है।
>
> —भ० महावीर

स्व० श्री केशरीचन्द जी सा० कोठारी

की

पुण्य स्मृति में

कोठारी परिवार जयपुर द्वारा

समता लाने और उसे फैलाने के विशाल प्रयोजन के हित जो जीवन में देना सीख जाता है, छोडने में आनद अनुभव करने लग जाता है तो वह अपनी कर्मठ शक्ति को भी पहचानने लग जाता है।

—आचार्य श्री नानेश

समता मानव मन के मूल में है — उसे भुलाकर जब वह विपरीत दिशा में चलता है तभी दुर्दशा आरम्भ होती है।

—आचार्य श्री नानेश

साधक न जीने की आकांक्षा करे और न मरने की कामना करे। वह जीवन और मरण दोनों में ही किसी तरह की आसक्ति न रखे, तटस्थ भाव से रहे।

—भ० महावीर

साधक को अन्दर और बाहर सभी ग्रंथियों से मुक्त होकर जीवन यात्रा पूर्ण करनी चाहिए।

—भ० महावीर



[illegible]

६५, काटन स्ट्रीट, कलकत्ता–७

इन्द्रिय और मन के विषय रागात्मक मनुष्य के लिए ही दुःख के हेतु बनते हैं, वीतराग के लिए वे किंचित् भी दुःखदायी नहीं बन सकते।

—भ० महावीर

समता के वातावरण मे पला-पोषा ससारी जीवन आध्यात्मिक क्षेत्र मे ऐसी आदर्श समता का विकास कर सकेगा जो आत्मा को परमात्मा से मिलाती है।

—आचार्य श्री नानेश

तुम किसी भी घटना के लिए दूसरो को उत्तरदायी ठहराओगे तो रागद्वेष होना अनिवार्य है, अतएव उसके लिए अपने आप उत्तरदायी बनो। इस तरीके से तुम निष्पाप बनोगे, तुम्हारा अन्तःकरण समता की सुधा से अप्लावित रहेगा।

—श्रीमद् जवाहराचार्य

शक्ति और सम्मान का स्रोत जब गुण न रह कर धन बन जाता है तो सांसारिक जीवन में सभी धन के पीछे दौड़ना शुरू करते हैं एक गहरा ममत्व लेकर ।

—आचार्य श्री नानेश

साधक मिलने पर गर्व न करें और
न मिलने पर शोक न करें।

—भ० महावीर

जैसे पृथ्वी के आधार बिना कोई वस्तु नहीं टिक सकती और आकाश के आधार बिना पृथ्वी टिक नहीं सकती, इसी प्रकार सामायिक का आश्रय पाये बिना दूसरे गुण नहीं टिक सकते।

—श्रीमद् जवाहराचार्य

'समता सव्वत्थ सुव्वए'

अर्थात् सुव्रती को सर्वत्र समता भाव रखना चाहिए

—भगवान महावीर

समभाव के अभाव में जीवन अस्थिर, अशान्त, क्लेशमय और सन्तापयुक्त बनता है। संसार में जितनी मात्रा में समभाव की वृद्धि होगी, उतनी ही मात्रा में सुख की वृद्धि होगी।

—श्रीमद् जवाहराचार्य

समतादृष्टि जो बन जायेगा वह स्वयं तो समता-पथ पर आरूढ होगा ही, अपने सम्यक् संसर्ग से वह दूसरों को भी विषमता के चक्रव्यूह से बाहर निकालेगा। —आचार्य श्री नानेश

कोई भी नैसर्गिक परिवर्तन मनुष्य से पूछकर नहीं होता, वह मानवीय इच्छा से परे है। ऐसी स्थिति में मनुष्य को यही उचित है कि वह मध्य स्वभाव से परिवर्तन को देखता रहे और समभाव धारण करे।— श्रीमद् जवाहराचार्य

दूसरों के अवगुण देखना स्वयं एक अवगुण है। दुनिया के अवगुणों को चित्त में धारण करोगे तो चित्त अवगुणों का खजाना बन जायेगा।

—श्रीमद् जवाहराचार्य

ज्ञानपूर्वक होने वाला समभाव ही सामायिक है ।

—श्रीमद् जवाहराचार्य

आत्मा स्वय ही अपने सुख दु ख का कर्ता और विकर्ता है। सन्मार्गगामी आत्मा स्वय का मित्र है। कुमागगामी आत्मा स्वय का शत्रु है।

—भ० महावीर

ईश्वर मिलेगा तो अपने आप मे ही मिलेगा। उसकी भेंट विश्वास मे है। सन्देह से वह दूर भागता है।

—श्रीमद् जवाहराचार्य

# There's much more than magic on the road...



## bādal

**India's First Complete Live-action 3-wheel Mini Car with anti-corrosive fibreglass reinforced polyester body**

- unmatched fuel economy
- excellent manoeuvrability
- superb on-the-road comfort
- functional futuristic styling
- unrivalled trouble-free performance

Capture the magic and excitement of bādal — safe, silent and serene

That's bādal — technocrafted to perfection and precision to meet India's need for a completely indigenous mini car — with built-in safety, comfort and speed

bādal — packed with performance, loaded with exclusive features and full of surprises on wheels

HIGHLIGHTS

Overall fuel consumption 25 km per litre of petrol Seating capacity Four adults Engine Rear-mounted two-stroke horizontally opposed twin cylinder and air-cooled Brake horse power 12.

bādal-*the optimum smileage car*

SAIL Sunrise Auto Industries Limited, Bangalore-560 022

IMPAKT 014

वर्तमान विषमता के मूल में सत्ता व सम्पत्ति पर व्यक्तिगत या पार्टीगत लिप्सा की प्रबलता ही विशेष रूप से कारणभूत हैं और यही कारण सच्ची मानवता के विकास में बाधक हैं। समता ही इसका स्थायी व सर्वजन-हितकारी निराकरण हैं।

—आचार्य श्री नानेश

समय सयाचरे अर्थात् साधक को सदा
समता का आचरण करना चाहिए।
भ० महावीर

> क्रान्ति न हठ है, न दुराग्रह है और न रक्तपात है। नये सामाजिक मूल्यों की रचना का नाम क्रांति है। समता-साधक जब क्रान्ति का बीडा उठाता है तो उसमें सादगी सरलता एव विनम्रता की मात्रा भी बढ जाती है।
>
> —आचार्य श्री नानेश

संसार में धर्म न होता तो कितना भयंकर हत्याकांड मचा होता, यह कल्पना भी दुःखदायक प्रतीत होती है। संसारव्यापी निविड अन्धकार में धर्म के प्रकाश की किरणें ही एक मात्र आशाजनक हैं।

—श्रीमद् जवाहराचार्य

चाहे श्वेताम्बर हो, दिगम्बर हो, बुद्ध या कोई अन्य हो, समता से भावित आत्मा ही मोक्ष को प्राप्त करती है।

— श्री हरिभद्र सूरि

जब राग-द्वेष नहीं होता तो आत्मा मे समता की सुधा प्रवाहित होने लगती है। उस सुधा मे ऐसी मधुरता होती है कि उसका आस्वादन करके मनुष्य निहाल हो जाता है।

—श्रीमद् जवाहराचार्य

जो त्रस (कीट, पतगादि) और स्थावर (पृथ्वी, जल आदि) सब जीवों के प्रति सम है, उसी की सच्ची सामायिक होती है। —भ० महावीर

शुभ कामनाओं सहित :

जिसके हृदय में समभाव जागृत हो जाता है, उसे किसी प्रकार की हानि नहीं उठानी पड़ती।

—श्रीमद् जवाहराचार्य

*With Best Compliments From .*

अधिक सम्पन्नता तो अधिक सादगी और अधिक विशिष्ट विकास तो अधिक विनम्रता, यह समता साधक का धर्म होना चाहिए ।

—आचार्य श्री नानेश

> अनियंत्रित विज्ञान के विकास ने मानव जीवन को असन्तुलित बना दिया हैं और यह असन्तुलन नितप्रति विषमता को बढाता जा रहा हैं। विज्ञान जहा वास्तव में निर्माण का साधन बनना चाहिए, वहा वह उसके दुरुपयोग से विनाश और महाविनाश का साधन बनता जा रहा हैं।
>
> —आचार्य श्री नानेश

जो क्रान्ति की मशाल को अपने मजबूत हाथों से पकडते हैं, वे उस मशाल से विकृति को जलाते हैं। समता की मंजिल इसी मशाल की रोशनी में मिलेगी।

—आचार्य श्री नानेश

समता का सबसे बडा शत्रु परिग्रह है। परिग्रह में धन-सम्पत्ति के सिवाय सत्ता, पद या यश सभी का समावेश हो जाता है।

—आचार्य श्री नानेश

धर्म का सार उपशम-समभाव है
और समभाव का सार है विवेक।
—भ० महावीर

शुभ कामनाएँ :

हेमचन्द पदमचन्द ज्वेलर्स
पीतलियों का चौक, जौहरी बाजार
जयपुर

अणोमदंसी निसण्णे पावेहि कम्मेहि
पावन दृष्टिवाला साधक पाप कर्म से विलग रहता है ।
—भ० महावीर

हार्दिक शुभकामनाओ सहित :

# एक हितैषी पाठक

संकट की घडियों में भी मन को ऊचा-नीचा अर्थात् डांवाडोल नहीं होने देना चाहिए ।

भ० महावीर

समता कषाय को काटती हैं, जीवन मे सरलता लाती हैं। वह मनुष्य को विषय-वासना से हटाकर विराग की ओर मोडती हैं।

—आचार्य श्री नानेश

सामायिक की साधना से पाप-
कारी प्रवृत्तियों का निरोध हो
जाता है। —भ० महावीर

समता विषय-भाव के स्थान पर संयम की लौ लगाती है।

—आचार्य श्री नानेश